चौखम्बा अमरभारती ग्रन्थमाला १०

स्कन्दपुराणान्तर्गतं

# नेपालमाहात्म्यम्

## सपरिशिष्ट'पार्वती'हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः

पण्डित श्री केदारनाथ शर्मा

प्राक्कथनम्

**पण्डितराजः श्रीराजेश्वरशास्त्री द्राविडः**

संसारमें नेपाल ही बस, एक ऐसा देश है;
शुचि भव्य कृतियोंसे मनोहर सौम्य जिसका वेश है।
विप्ररक्षा, धेनुरक्षाकी यहाँ सुन्दर प्रथा,
उद्गान की जाती सुयशकी देशदेशोंमें कथा॥






चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन, वाराणसी

चौखम्बा अमरभारती ग्रन्थमाला
१०



स्कन्दपुराणान्तर्गतं

# नेपालमाहात्म्यम्

## सपरिशिष्ट-'पार्वती' हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः
पण्डित श्री केदारनाथ शर्मा

प्राक्कथन-प्रदाता
शास्त्ररत्नाकर-पद्मभूषण-
पण्डितराज श्रीराजेश्वरशास्त्री द्राविडः




चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन, वाराणसी
१९७६

CHAUKHAMBA AMARABHARATI GRANTHAMALA
10

# NEPĀLAMĀHĀTMYAM

( OF SKANDAPURĀṆAM )

WITH

*'Parvati' Hindi Commentary and Index*

BY

Pt. SRĪ KEDĀRANĀTHA SHARMĀ

FOREWORD BY

*Shastraratnakara-Padmabhushana*

PANDITARĀJA RĀJESHWARA SHĀSTRĪ DRĀVIDA

**Chaukhamba Amarabharati Prakashan**

Varanasi–221001

1976

——धमज्ञानमनीषी——



गुर्जरकुलभूषण नागरकुलावतंस सम्पादकमार्त्तण्ड
**पं० श्रीउदयकृष्णजी नागर एम० ए०**
के करकमलों में पत्र पुष्पतुल्य यह
'नेपालमाहात्म्य' का प्रथम
अनुवाद सपरिशिष्ट समर्पित

समर्पणकर्त्ता—'पार्वती' व्याख्याकार

# प्राक्कथनम्

॥ श्रीगुरुः शरणम् ॥

श्रीमता सुगृहीतनामधेयेन केदारनाथशर्मणा हिन्दीभाषाटीकासुविस्तृत-परिशिष्टाद्युपबृंहितं स्कन्दपुराणान्तर्गतनेपालमाहात्म्यपुस्तकं दुर्लभं महता प्रयत्नेन प्रकाशितं दृष्ट्वा वयं प्रसीदामः ।

अत्र तु-अन्यस्थलमाहात्म्यवत् स्थलमाहात्म्यलक्षणं दृष्ट्वा कौतुकं तु लभ्यत एव, परं तु गुसाईस्थानतीर्थस्थितानां कुण्डमध्ये उपलभ्यमानानां लिङ्गानां बाणलिङ्गत्वं तदपेक्षयाऽपि कौतुकम् । तेषां यज्ञोपवीतचिह्नाङ्कितत्वं सर्वैरास्तिकैः प्रत्यक्षमुपलभ्यमानं सर्वमपीदं पुनर्नानापुराणवचनैः समुप-बृंहितं सद्यदेतेन लेखकेन प्रकाशितं तदास्तिकजनानां कृतेऽतिदुर्लभं वस्तु एतद्ग्रन्थसंग्रहीतृभिः करतलामलकवत्संग्रहीतुं शक्यम् । अतो महता परितोषेण लेखकमहोदयं प्रशंसामि ।

पुस्तकं मयाऽप्यधुना अत एव संगृहीतं, साङ्गवेदविद्यालयेऽपि संग्राहितं, सर्वेषामास्तिकानां संग्रहणीयं चेति सविनयं निवेदयति ।

के० २०/१५४, राजमन्दिरम्
वाराणसी
वि० सं० २०३३

श्रीराजेश्वरशास्त्री द्राविडः
(शास्त्ररत्नाकर, पद्मभूषण, पण्डितराज)

# आत्मनिवेदनम्

मात्रे नमः । पित्रे नमः । भ्रात्रे नमः ।

सर्वप्रथम मैं काशीके प्रतिष्ठित श्रेष्ठ रईस, समरीपावरवाले प्रथम श्रेणीके स्पेशल मजिस्ट्रेट स्वर्गीय राय कृष्णजी महोदयको तथा उनके पूज्य तीन बड़े भाइयों को [ राय श्याम कृष्णजी, राय वटै कृष्णजी, राय मधुसूदनजी ] हार्दिक धन्यवाद प्रदान करता हूँ जिन्होंने मेरी छात्रावस्थामें मुझे संस्कृत पढ़नेके लिए सहायता दी जिससे मैं लेखक तथा शिक्षक होकर एवं पेंशन ग्रहणकर जीवन नौका चलानेमें समर्थ हुआ ।

श्यामकृष्णं वटैकृष्णं, मधुसूदनधार्मिकम् ।
ज्युपेतं रायकृष्णं च, वारं वारं स्मराम्यहम् ॥

ततः नेपालके तथा भारतके प्रसिद्ध विद्वान्, काशीहिन्दूविश्वविद्यालयके भूतपूर्व प्राध्यापक तथा नेपाल विश्वविद्यालयके अवकाशप्राप्त प्राध्यापक पूज्य पण्डित शेषराजजी रेग्मी, धर्मशास्त्राचार्य-काव्यतीर्थ-साहित्यसुधाकरको, उनके बड़े भाई स्व० श्रीकृष्णचन्द्र रेग्मीको एवं उनकी धर्मशीला पत्नी ( श्रीमती शेषराजरेग्मी ) को कोटिशः धन्यवाद देता हूँ जिन्होंने नित्य प्राणप्रतिष्ठित देव* [ १. गोमतीचक्र । २. शालग्राम । ३. बाणलिङ्ग । ४. नर्मदेश्वर । ५. गोवर्धनेश ( गिरिराजजी ) ] विषयक ज्ञानमें मुझे कुछ सहायता दी । श्रीकृष्णचन्द्र रेग्मीने मुझे [ जब मैं सन् १९४७ में काठमाण्डू ( नेपाल ) गया था तथा उन्हींके यहाँ ठहरा था । तब मेरे प्रबल आग्रह पर ] बाणलिङ्ग तथा शालग्राम दिलाये थे । वे दोनों देव आज भी मेरे गृहमें पूजनमें हैं । पूजनीया श्रीमती शेषराजजीने मुझे बाणलिङ्ग विषयक स्थानके ज्ञान करानेमें पूरी सहायता दी । क्योंकि वे मुझसे कई वर्ष पूर्व गुसाइँ थान जा चुकी थीं । [ यद्यपि इसके पूर्व मैं बाल्यकालमें अपने पिताजीसे यह श्रवण कर चुका था कि, नेपालके शालग्राम तथा बाणलिङ्ग भी अर्थात् बाणलिङ्ग अन्य पवित्र नदियोंके भी, किन्तु, शालग्राम केवल नेपालकी गण्डकीके ही, अन्यत्रके कदापि नहीं, पूज्य हैं । उस समय बाल्यकालमें मैं यह नहीं जान पाया कि, नेपाल देशके किस स्थानपर बाणलिङ्ग पाये जाते हैं तथा गण्डकी नदी नेपालके किस जिलेमें है ! जहांपर शालग्राम उपलब्ध होते हैं । ] जब सन् १९२४ से मैं संस्कृत पढ़ने लगा, तबसे १९४७ तक यदाकदा चिन्तित रहा करता था कि, जनकपुरकी गण्डकी नदीमें शालग्राम यदाकदा उपलब्ध हैं—अन्य नदियोंके शालग्राम अग्राह्य हैं—तब

* टिप्पणी—[ हिंगलाज मण्डलमें निश्चित परिधिमें स्थित पाषाण भी नित्यप्राणप्रतिष्ठित देवी ( शक्ति ) स्वरूप माने जाते हैं ]

शालग्रामवाली गण्डकी क्या लुप्त हो गयी ? कहाँ है ? अन्ततः सन् १९५० ई० में जब मैं नगरपालिका इण्टर कालेज, मुगलसरायमें शिक्षक हो गया और मेरी आर्थिक स्थिति कुछ सुधर सी गयी। तबसे रु० १००-०० प्रतिवर्ष व्यय करता और गर्मीके अवकाशमें शालग्रामादिका पता लगाता रहता। यह क्रम १९७० तक चला। तबतक मैंने रु० २०००-०० व्यय किये एवं शालग्राम तथा बाणलिङ्ग विषयक पूरी जानकारी प्राप्त कर ली। इस जानकारीके लिए तथा लक्षण-स्तवन-स्वरूप-रंग-माप-दण्ड प्रभृति एवं उद्गमस्थलादिके लिए मुझे भारत प्रसिद्ध तीर्थस्थलोंमें भ्रमण करना पड़ा—साधुओं एवं प्रतिष्ठित देवपूजकोंसे भक्तिपूर्वक ज्ञान प्राप्त करना पड़ा। इस विषयमें यह कहना अनुचित न होगा कि, मैंने, शब्दकल्पद्रुम तथा वाचस्पत्यम् प्रभृति श्रेष्ठ कोशोंको भी देखा परन्तु, किसीने न गण्डकीके सभी नाम ही दिये न यही बतलाया कि, कहाँपर स्थित गण्डकी नदीमें शालग्राम होते हैं और उसका आजकल क्या नाम है अन्ततोगत्वा मुझे १८ पुराण, काश्यप—गर्गादि कई संहिताएँ एवं मेरुतन्त्र, वीरमित्रोदय प्रभृति ग्रन्थ इस विषयमें देखने पड़े। उपर्युक्त ग्रन्थोंसे मुझे यह ज्ञात हो गया कि, शालग्रामकी उत्पन्नकर्त्री नदी-गण्डकी नदी—नेपालमें ही है और कुछ लोग उसे कृष्णगण्डकी तथा अन्य जन उसे शुक्ल गण्डकी कहते हैं। [ यद्यपि शालग्रामोत्पत्ति विषयक ज्ञान मुझे कृष्णचन्द्र रेग्मीजी करा चुके थे परन्तु, भारतके अधिकांशजन जनकपुरकी गण्डकीको ही शालग्रामोत्पन्नकर्त्री नदी बतलाते थे। अत: मैंने यह सोचा कि कदाचित् स्व० रेग्मीजीने नेपालका पक्ष लेकर ऐसा कहा हो। पिताजीने इस विषयमें जो वृत्त बतलाया था उस समय मैं बालक था—सम्भव है, इसमें मेरी भूल रही हो। ] भगवान् की दयासे शालग्रामोत्पत्तिस्थान, गण्डकी नदियों का परिज्ञान सन् १९५५ तक पूर्ण हो गया। केवल रह गया था—बाणलिङ्ग विषयक ज्ञान-लक्षणादिका ज्ञान जो मुझे १९७० में प्राप्त हुआ। जिसे इस पुस्तक—"नेपाल-माहात्म्य" के परिशिष्ट भागमें पढ़ें।

मेरी सभी कोशकारोंसे प्रार्थना है कि, वे अपने-अपने कोशमें, शालग्राम, बाण-लिङ्ग विषयक ज्ञान तथा गण्डकीके सभी नाम, स्थान आदि विशदरूपसे परिशिष्टमें अवश्य नेपाल जाकर देखकर प्रकाशित करें। क्या ही अच्छा हो हर कोशकार अपने कोशमें परिशिष्टमें "नेपालमाहात्म्यके" सभी देवताओंके नाम आदि लिख दें।

अन्तमें मैं विश्वविश्रुत प्रकाशक—"चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन" वाराणसी के सञ्चालकोंको अनेकशः साधुवाद देता हूँ। जिन्होंने इस महर्घताके समयमें भी इस अप्राप्य दुर्लभ पुस्तक—"नेपालमाहात्म्य" को हिन्दी अनुवादके साथ प्रकाशित कर आपके समक्ष उपस्थित किया।

आशा है, हिन्दी विज्ञजन इस कार्यकी प्रशंसा इसलिये अवश्य करेंगे कि, इसमें रोचक, मूल कथाओंके साथ देवभक्ति ज्ञान कराया गया है। इस नेपालमाहात्म्यमें प्राचीन-

अर्वाचीन उपलब्धियोंका समन्वय करके बाणलिङ्गका पूर्ण ज्ञान कराया गया है। इस विषयमें अधिक ज्ञान मेरे द्वारा संकलित पुस्तक "नित्यप्राणप्रतिष्ठितदेवता" से करें जिसमें पूरा-पूरा शास्त्रोक्त विवेचन भी है।

इस नेपालमाहात्म्यमें ऐसी-ऐसी रोचक कथाएँ मधुरतासे परिपूर्ण वर्णित हैं जिनके पठनसे मानव अपनेको कृतकृत्य समझने लगता है। साथ ही इसके पहले, ऐसी ललितकथाएँ न श्रवण करनेसे, मनुष्यका ज्ञान भी बढ़ जाता है। किं बहुना, अनीश्वरवादी भी ईश्वरवादी हो जाता है। सांसारिक शिक्षाके साथ ही चित्तमुग्धताकी ओर विशेष ध्यान दिया गया है। आजतक नेपालतीर्थं विषयक ज्ञानगरिमा बढ़ानेवाली एक भी पुस्तक हिन्दीमें इस प्रकारकी नहीं थी—वह कमी भी इस अनुवादसे दूर हो गयी।

श्री जानकी विवाह पञ्चमी — कृपेच्छु—

मार्ग शुक्ल ५ — अनुवादक।

वि. सं. २०३३

# सम्मतियाँ

## डॉ॰ विद्यानिवास मिश्र

आचार्य एवं अध्यक्ष,
आधुनिक भाषाएँ एवं भाषाविज्ञान विभाग :
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।

श्री केदारनाथ शर्मा ने स्कन्दपुराणान्तर्गत हिमवत्खण्ड के नेपाल माहात्म्य का हिन्दी अनुवाद सहित नवीन संस्करण प्रस्तुत किया है, इसके लिए वे संस्कृतविद्याप्रेमियों के साधुवाद के पात्र हैं। यह ग्रन्थ प्रभाकरी कम्पनी, बनारस द्वारा १९०१ में श्री मुरलीधर झा द्वारा सम्पादित होकर मूलमात्र छपा था। हिन्दी अनुवाद पहली बार हो रहा है, यह परम सन्तोषावह है, विशेष रूप से इसलिए कि नेपाल और भारत की सांस्कृतिक दृष्टि से अखण्डता का परिज्ञान कराने की आज जो तीव्र अपेक्षा है, उसकी वास्तविक पूर्ति इस नेपालमाहात्म्य से होगी इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं है। विद्वान् अध्येता ने गहरी सूक्ष्मेक्षिता से बाणलिंग के उद्भवस्थानों का विवेचन करके इस ग्रन्थ का, पौराणिक सम्पदा के उन्मीलन की दृष्टि से, उपयोग और बढ़ा दिया है। अनुवाद मूलानुसारी है और सहज भाषा में है।

दि. १७-११-७६ विद्यानिवास मिश्र

## डॉ॰ भागीरथप्रसाद त्रिपाठी 'वागीश शास्त्री'

निदेशक, अनुसंधान संस्थान :
संपूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।

श्री केदारनाथ शर्मा ने स्कन्दपुराणान्तर्गत 'नेपालमाहात्म्यम्' का प्रस्तुत प्रामाणिक हिन्दी अनुवाद कर विद्वानों तथा जिज्ञासुओं का उपकार किया है। राष्ट्रभाषा में उक्त माहात्म्य का यह प्रथम अनुवाद है। अनुवादक का यह प्रयत्न सर्वथा श्लाघ्य है।

वाराणसी भागीरथप्रसाद त्रिपाठी
वि० सं० २०३३

## श्री पं० विश्वनाथ शास्त्री भारद्वाज

एम० ए०; काव्यतीर्थ, विद्यावागीश,

अव० प्रा० प्राध्यापक : साहित्य तथा इतिहास-पुराण विभाग :

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

स्कन्दपुराणान्तर्गत हिमवत्खण्ड में वर्णित नेपालमाहात्म्य मूलमात्र पहिले छपा था उसी का दूसरा संस्करण श्री पं० केदारनाथ शास्त्री साहित्यरत्न ने हिन्दी अनुवाद के साथ प्रस्तुत किया है। किसी भी ग्रन्थ का दूसरी भाषा में अनुवाद तभी उत्तम कहा जा सकता है जब कि मूल के भाव को यथावत् सुरक्षित रखता हुआ अनुवादक ग्रन्थ के विषयों से पाठक को पूर्णतया अवगत करा सके। मैं समझता हूँ कि इस दृष्टि से प्रस्तुत अनुवादक अपने कार्य मे अत्यन्त सफल रहे हैं, अनुवाद की भाषा सरल एवं सरस है। मूल में आये हुए विषयों को स्पष्ट करने के अतिरिक्त भी पाठकों के लिये अत्यन्त उपयुक्त जानकारी परिशिष्ट रूप में दी गई है। जिससे श्री शास्त्री की प्रतिभा, लगन एवं परिश्रम का सहज ही अनुमान हो जाता है।

मैं इनके दीर्घायुष्य की कामना करता हुआ आशा करता हूँ कि वे भविष्य में भी इस प्रकार के ग्रन्थों से धार्मिक जगत् को लाभान्वित करेंगे और श्रद्धालु पाठक इस ग्रंथ के अधिक से अधिक प्रचार और प्रसार द्वारा अनुवादक का उत्साह संवर्धन करेंगे।

१७, गोला गली,
वाराणसी

विश्वनाथशास्त्री भारद्वाज

## पं० श्री शेषराजशर्मा रेग्मी

धर्मशास्त्राचार्य, काव्यतीर्थ

अव० प्रा० प्राध्यापक, नेपाल-विश्वविद्यालय ।

स्कन्दपुराण के अन्तर्गत नेपालमाहात्म्य, आजसे ७५ साल पहले प्रभाकरी प्रेस, रामकटोरा, वाराणसीसे मूलमात्र प्रकाशित हुआ था । यह उसीका दूसरा संस्करण हिन्दी भाषामें प्राञ्जल और परिशुद्ध अनुवादके साथ प्रस्तुत है । अनुवादक हैं अनेक ग्रन्थों के लेखक और अनुवादक श्री पण्डित केदारनाथशास्त्री साहित्यरत्न । इसमें परिशिष्टरूपमें शालग्राम और बाणलिङ्ग आदि भगवद्विग्रहोंके विषयमें तथा पुण्यसलिला गण्डकी नदी के विषयमें भी विशिष्ट अन्वेषण करके बड़े बड़े कोशों में भी अनुपलब्ध अनेकानेक ज्ञातव्य अपर्व विषयों का सन्निवेश किया गया है । साथ साथ गोस्वामी तुलसी दास जी का जाति और स्थान आदि के विषयमें भी अपूर्व तथ्यका सङ्कलन किया गया है । "स्थालीपुलाकन्यायसे" इसमें स्थित कुछ विषयोंकी चर्चा की गई है पूर्ण विषय तो पूर्ण ग्रन्थके निरीक्षणसे उपलब्ध होंगे । मैं आशा करता हूँ श्रद्धालु और सारग्राही सज्जन इसका संग्रह करके लाभाऽन्वित होंगे । इत्यलम् ।

नकसाल : काठमाण्डू,
नेपाल

विद्वद्विधेय
शेषराजशर्मा रेग्मी

# नेपालमाहात्म्यस्थतीर्थलिङ्गादीनामानुक्रमणिका

## परिशिष्ट

परिशिष्टमें—बाणलिङ्गकी उद्‌गम स्थली, चिह्न आदि। नेपाल विषयक कुछ ज्ञातव्य बातें बाराह ( शूकर ) क्षेत्र। अद्वैतानन्दजीकी कृपा। भगवान् बुद्धकी नेपाल यात्रा आद्यशङ्कराचार्यजीका नेपाल गमन पर्णकुटीमें आवास गुसाईंथान गमन।

---

॥ श्रीः ॥

# नेपालमाहात्म्यम्



## 'पार्वती' हिन्दीव्याख्योपेतम्

## प्रथमोध्यायः

श्रीगणेशाय नमः

नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीं चैव ततो जयमुदीरयेत् ॥ १ ॥

**सूत उवाच—**

जन्मेजयस्य यज्ञान्ते मुनयो ब्रह्मवादिनः ।
समागताः पुराणानां कथां चक्रुर्निरन्तरम् ॥ २ ॥
मुनिमध्ये महातेजा जैमिनिः पर्यपृच्छत ।
मार्कण्डेयं महात्मानं भूय एव महाद्युतिम् ॥ ३ ॥

**जैमिनिरुवाच—**

भगवन् सर्वधर्मज्ञ त्रिकालज्ञ मुनीश्वर ।
त्वत्तः श्रुतानि सर्वाणि क्षेत्राणि फलदानि च ॥ ४ ॥
नेपालं च महाक्षेत्रं भुक्तिमुक्तिफलप्रदम् ।
वद तत् कीदृशं क्षेत्रंश्रोतुमुत्सुकितं मनः ॥ ५ ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

नेपालक्षेत्रमाहात्म्यं शृणु सावहितो मुदा ।
पीठानां परमं पीठं क्षेत्राणां क्षेत्रमुत्तमम् ॥ ६ ॥

---

नरोत्तम नारायणको और नरको नमस्कार करके, देवी-सरस्वतीको नमस्कार करके जयको उच्चरित करना चाहिए ॥ १ ॥

**सूतजीने कहा**—जनमेजय महाराजके यज्ञके पश्चात् समागत ब्रह्मवादी मुनियों ने निरन्तर पुराणोंकी कथा कहना प्रारम्भ किया ॥ २ ॥ मुनियोंके मध्यमें स्थित महातेजस्वी जैमिनिमुनिने महाद्युतिमान् महात्मा मार्कण्डेय मुनिके प्रति कहा—॥ ३ ॥ हे भगवन्, हे सर्वधर्मज्ञ, हे त्रिकालज्ञ, हे मुनीश्वर, आपसे सभी फलदाता तीर्थोका ज्ञान प्राप्त किया गया है ॥ ४ ॥ प्रधान तीर्थ, मुक्तिदायक नेपालतीर्थका भी ज्ञान आपको है । अतः आप बतायें—वह कैसा है ? मेरा मन उसे सुननेकी उत्सुकता रखता है ॥ ५ ॥ मार्कण्डेयजीने उत्तर दिया—नेपाल तीर्थका माहात्म्य सावधानीसे आनन्दके साथ श्रवण करो । यह पीठोंमें प्रथम पीठ, तीर्थोमें परम-तीर्थ है ॥ ६ ॥ इस नेपाल-

श्लेष्मान्तकवनं तस्य पुरा नाम प्रतिष्ठितम् ।
शालैस्तालैस्तमालैश्च हिन्तालैः परिपूरितम् ॥ ७ ॥
खर्जूरैर्नागरङ्गैश्च बीजपूरैश्च मण्डितम् ।
नानानिर्झरणोपेतं नानापक्षिनिनादितम् ॥ ८ ॥
वाग्वत्याः सरितस्तीरे सर्वत्र कुसुमान्वितम् ।
श्लेष्मान्तकवनं दृष्ट्वा पार्वत्या सह शङ्करः ॥ ९ ॥
तुष्टोऽभूदतुलां प्रीतिं लेभे च मुनिसत्तम ।
काशीं विहाय कैलासमण्डलं सुमनोहरम् ॥ १० ॥
पार्वत्या सहितो रुद्रः श्लेष्मान्तकवनं ययौ ।
अलक्षितो निजगणैर्मृगरूपं विधाय च ॥ ११ ॥
मृग्या भवान्या सहितो रेमे तस्मिन् वने मुदा ।
श्लेष्मान्तकवनं रुद्रे प्रविष्टे पार्वतीयुते ॥ १२ ॥
अलक्षितः सुरगणैर्जगदासीत् समाकुलम् ।
ब्रह्मादयः सुरगणा मुनिभिर्नारदादिभिः ॥ १३ ॥
त्रैलोक्यं बभ्रमुः सर्वे रुद्रान्वेषणतत्पराः ।
पुरे ग्रामे वने वाऽपि नद्यामुपवनेषु च ॥ १४ ॥
पर्वतेषु समस्तेषु ददृशुर्नैव शङ्करम् ।
भ्रमन्तो ह्यलसाः श्रान्ता हिमवन्तं नगेश्वरम् ॥ १५ ॥
जग्मुर्मुनिगणैः सार्द्धं शङ्करेऽर्पितमानसाः ।
कुक्षौ हिमवतो रम्ये श्लेष्मान्तकवने तदा ॥ १६ ॥

---

तीर्थका प्राचीन नाम श्लेष्मान्तक वन था। यह शाल-ताल तमाल-हिन्ताल वृक्षोंसे पूरित था ॥ ७ ॥ खजूर-नारंगी-नीबूके वृक्षोंसे भूषित था। अनेक झरनोंसे तथा अनेक पक्षियोंके कलरवसे कूजित था ॥ ८ ॥ वाङ्मती नदीके तटपर सर्वत्र पुष्पित श्लेष्मान्तक वनको देखकर, हे मुनिश्रेष्ठ, पार्वतीजीके साथ शङ्करजी ॥ ९ ॥ सन्तुष्ट हुए और अतुल प्रीति प्राप्त की, एवं काशी तथा सुरम्य कैलास छोड़कर ॥ १० ॥ उमाके साथ महेश्वर श्लेष्मान्तक वनको गये। वे शङ्करजी अपने सेवकोंसे अदृष्ट हिरणका रूप धारण करके गये ॥ ११ ॥ शिवजी उक्त वनमें पार्वती सहित रमण करने लगे। श्लेष्मान्तक वनमें पार्वती सहित शङ्करजीके प्रविष्ट होनेपर ॥ १२ ॥ देवगणोंसे अदृश्य—रूपमें विराजमान शङ्करजीके हेतु सारा जगत् व्यथित हो गया। नारद आदि मुनियोंके साथ ब्रह्मा आदि सब देवता ॥ १३ ॥ शिवजीके खोजनेमें तत्पर तीनों लोकोंमें घूमने लगे ॥ उन्होंने नगर-ग्राम-वन-उपवन-नदी तथा समस्त पर्वतोंमें ( देखा ) पर शिवजीको न पाया। खोजते हुए वे लोग थककर पर्वतराज हिमालयके प्रांगणमें मुनिगणोंके साथ, शङ्करजीमें चित्त लगाये हुए पहुँचे। वह स्थान, हिमालयका मध्यस्थल, सुन्दर श्लेष्मांतक

एकशृङ्गं त्रिनेत्रं च पुष्टाङ्गमतिसुन्दरम्।
मृगरूपधरं रुद्रं मृगीरूपधरां शिवाम्॥ १७॥
दद्दशुर्विस्मिताः सर्वे मृगयूथसमन्वितम्।
तुष्टुवुर्देवताः सर्वा नानास्तोत्रैर्मुदान्विताः॥ १८॥
तथाऽपि न जहौ रुद्रो मृगरूप तपोधन।
चक्रुस्ते मन्त्रणां विप्र शक्रविष्णुविरञ्चयः॥ १९॥
शृङ्गं धृत्वा मृगस्यास्य स्थापयामो वशे वयम्।
इति कृत्वा मतिं देवा ब्रह्मविष्णुसुरेश्वराः॥ २०॥
बलेन जगृहुः शृङ्गं पाणिभ्यां, मृगरूपिणः।
धृते शृङ्गे सुरैः शीघ्रं मृगरूपी महेश्वरः॥ २१॥
उत्तफाल ततो जातं शृङ्गं खण्डचतुष्टयम्।
उत्पत्य च महारुद्रः परे पारे मनोहरे॥ २२॥
वाग्वत्याः सरितस्तीरे नाम्ना पशुपतिः स्मृतः।
ततो ब्रह्मादयो रुद्रमूचुः प्राञ्जलयः सुराः॥ २३॥
व्रज काशीं महारुद्र कैलासं वा मनोहरम्।
त्वया विना जगच्छून्यं भाति नः सचराचरम्॥ २४॥
इत्याकर्ण्य वचो रुद्रो जगाद त्रिदशान् प्रति।
स्थास्याम्यत्र वने रम्ये न यास्यामि च कुत्रचित्॥ २५॥
स्थितोऽहं पशुरूपेण श्लेष्मान्तकवने यतः।
अतः पशुपतिर्लोके मम नाम भविष्यति॥ २६॥

---

वन था ॥ १४-१६ ॥ वहाँपर एक सींगवाले, तीन नेत्रधारी, पुष्टांग-सुन्दर रूपवाले मृगरूपधारी शंकरको मृगीरूपा पार्वतीका उन लोगोंने मृगोंके झुण्डके साथ, विस्मित होकर देखा। देवता हर्षान्वित होकर शिवजीकी अनेक स्तुति करने लगे ॥ १७-१८ ॥ हे तपोधन, तब भी शिवजीने मृगका रूप नहीं त्यागा। हे विप्र, तब इन्द्र-विष्णु-ब्रह्माने, विचार किया ॥ १९ ॥ इस मृगके सींगको पकड़कर हम लोग, इसे वशमें करें—ऐसा विचार करके ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्रादि ॥ २० ॥ देवताओंके द्वारा बलपूर्वक उस मृगके सींगको पकड़े जानेपर, वह शिवरूप मृग उछला तथा उसके सींगके चार टुकड़े हो गये एवं शिवजी वाग्वतीके तटपर महाशिवरूपमें स्थित हो गये। तब ब्रह्मा आदिने हाथ जोड़कर शिवजीसे कहा—२१-२३ ॥ हे महारुद्र, काशीपुरीको या मनोहर कैलासको चलें। आपके बिना हम लोगोंको यह चराचर जगत् शून्य प्रतीत होता है ॥ २४ ॥ इस बातको सुनकर शिवजीने देवोंसे कहा—मैं इस रम्य वनमें ही रहूँगा—और कहीं नहीं जाऊँगा ॥ २५ ॥ मैं श्लेष्मान्तक वनमें पशुरूपमें स्थित हुआ हूँ। अतः इस लोकमें मेरा नाम पशुपति होगा ॥ जो देवगण वा मनुष्यगण

ये मां पशुपतिं देवा द्रक्ष्यन्ति मनुजा भुवि ।
पशुजन्म न तेषां तु मत् प्रसादाद्भविष्यति ॥ २७ ॥
मृगेन्द्रशिखराद्रम्यां मम हासाद्विनिर्गताम् ।
वाग्वतीं ये च द्रक्ष्यन्ति ते नराः पुण्यभागिनः ॥ २८ ॥
मृगेन्द्रशिखरं गत्वा पीत्वा वै वाग्वतीजलम् ।
द्रक्ष्यन्ति मां पशुपतिं न ते स्युः पशवो द्विज ॥ २९ ॥
पशुकुण्डे नरः स्नात्वा पदाऽऽक्रम्य मृगस्थलीम् ।
किरातेश्वरमभ्यर्च्य सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ३० ॥
कार्तिके कृष्णपक्षस्य चतुर्दश्यां मृगस्थलीम् ।
प्रदक्षिणो करिष्यन्ति ते नराः स्वर्गगामिनः ॥ ३१ ॥
इन्द्रेण विष्णुना धात्रा यद्यच्छृङ्गं धृतं मम ।
आत्माभिलषिते स्थाने तं लिङ्गं स्थाप्यतां मम ॥ ३२ ॥
एतस्मिन्नन्तरे गौरी महादेवमुवाच तम् ।
वाग्वत्याः सरितस्तीरे स्थास्यामि तव सन्निधौ ॥ ३३ ॥
श्रुत्वा गिरिसुतावाक्यमुवाच गिरिजापतिः ।
अत्यन्तगुप्तं गिरिजे कथयामि तवाग्रतः ॥ ३४ ॥
पूर्वे भवे दक्षकन्या सती नाम्ना व्यवस्थिता ।
अपमानेन तातस्य प्राणांस्त्यक्तास्त्वया शिवे ॥ ३५ ॥
मया स्नेहेन ते देवि कुणपं कण्ठसंस्थितम् ।
कृत्वा महीपर्यटनं कृतं शोकाकुलेन च ॥ ३६ ॥

---

पृथ्वीपर मुझे पशुपति रूपमें पूजेंगे वे मेरे अनुग्रहसे पशुयोनिमें न उत्पन्न होंगे ॥२६-२७॥ सुन्दर मृगेन्द्र शिखरसे मेरे हास्यसे निःसृत वाङ्मती नदीको जो लोग देखेंगे वे बड़े पुण्यशाली होंगे ॥ २८ ॥ मृगेन्द्र शिखरपर जाकर जो वाङ्मतीके जलको पियेंगे तथा मुझ-पशुपति को देखेंगे—हे द्विज, वे पशु योनि न प्राप्त करेंगे ॥ २९ ॥ जो पशुकुण्डमें स्नान करके मृगस्थलीको लांघकर किरातेश्वर महादेवका पूजन करेंगे वे सब पापोंसे मुक्त हो जायेंगे ॥ ३० ॥ जो कार्तिकमासके कृष्णपक्षकी चतुर्दशीको मृगस्थलीकी प्रदक्षिणा करेंगे वे स्वर्ग जायेंगे ॥ ३१ ॥ इन्द्र-विष्णु-ब्रह्मा द्वारा जो-जो मेरा लिङ्ग लिया गया है । वे अपने-अपने अभिलषित स्थानमें मेरा लिङ्ग स्थापित कर दें ॥ ३२ ॥ इसके पश्चात् गौरीने महादेवजीसे कहा—हे नाथ, वाङ्मती नदीके तटपर आपके समीप मैं स्थित होऊँगी ॥ ३३ ॥ पार्वतीके वचन सुनकर गिरिजापति बोले—हे गिरिजे, मैं तुम्हारे समक्ष अति गुप्त बात कहता हूँ ॥ ३४ ॥ पूर्व जन्ममें तुम दक्षकन्या सती नामसे उत्पन्न हुई थी । हे शिवे, तुमने पिताके अपमानसे प्राण त्याग दिये थे ॥३५॥ हे देवी, मैंने प्रेमसे तुम्हारे शवको कन्धेपर धारणकर शोकाकुल होकर पृथ्वीकी प्रदक्षिणा की ॥ ३६ ॥

शाकाकुलं च मां दृष्ट्वा विष्णुस्नेहवशेन मे ।
सुदर्शनेन चिच्छेद तवाङ्गानि स्थले स्थले ॥ ३७ ॥
तवाङ्गं पतितं गुह्यं वाग्वतीतटिनीतटे ।
मृगस्थल्या उदोच्यां तु तत् पीठं परमं महत् ॥ ३८ ॥
मम वात्सल्यतो यस्मात् स्थातुमिच्छसि पार्वति ।
तस्मात् ते वत्सला नाम भविष्यति वरानने ॥ ३९ ॥
ममाग्नेय्यां सदा तिष्ठ ममाज्ञातो महेश्वरि ।
वाग्वत्याः पयसि स्नात्वा दृष्ट्वा त्वां वत्सलां शिवे ॥४०॥
द्रक्ष्यन्ति मां नरा ये वै ते स्युः कैलासगामिनः ।
मत्सन्निधौ तेऽन्तिके वा गुह्येशीसन्निधावपि ॥ ४१ ॥
ये जपन्ति नरा भक्त्या तेषां सिद्धिर्भविष्यति ।
इत्याकर्ण्य वचो देवो शङ्करस्य शुभाशयम् ॥ ४२ ॥
स्थिता सा वत्सला तत्र वाग्वत्याः सरितस्तटे ।
विष्णुस्तच्छृङ्गमादाय पशुपाशविमोचनम् ॥ ४३ ॥
उत्तरे वाग्वतीतीरे सुतुङ्गे सुमनोहरे ।
स्थापयामास तल्लिङ्गं सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ४४ ॥
भाद्रमासे त्वमावास्यां तिथौ गोकर्णसन्निधौ ।
ये पिण्डान् पातयिष्यन्ति तारयिष्यन्ति ते पितॄन् ॥ ४५ ॥
भृगुपातं करिष्यन्ति गोकर्णेश्वरसन्निधौ ।
तेषां मनोरथाः सर्वे भविष्यन्ति न संशयः ॥ ४६ ॥

---

शोकाकुल मुझे देखकर विष्णुने स्नेहवश सुदर्शन चक्रसे तुम्हारे शवाङ्गको स्थल-स्थलपर काट दिया ॥ ३७ ॥ तुम्हारा गुह्य नामक अंग वाङ्मती नदीके तटपर गिर पड़ा। मृगस्थलीके उत्तर दिशामें तुम्हारा वह परमपीठ भव्य है ॥ ३८ ॥ हे पार्वति, तुम मेरे वात्सल्यसे यहाँ रहना चाहती हो। अतः हे वरानने (शोभनमुखि) तुम्हारा नाम वत्सला होगा ॥ ३९ ॥ हे महेश्वरि, मेरी आज्ञासे मेरे समीप आग्नेय दिशामें सदा रहो। वाङ्मतीके जलमें स्नानकर हे शिवे, तुम वत्सलाका दर्शनकर ॥ ४० ॥ जो नर मुझे पूजेंगे वे कैलास जायेंगे। जो नर मेरे समीप वा गुह्येश्वरीके समीप ॥ ४१ ॥ भक्तिसे जप-ध्यान करेंगे उनकी सिद्धि होगी। इस प्रकार देवीने शंकरकी शुभाशीषको श्रवण-कर—॥ ४२ ॥ वाङ्मतीके तटपर वत्सला नामवाली होकर निवास किया। विष्णुने उस पाशविमोचन सींगको लेकर ॥४३॥ प्रोन्नत सुन्दर वाङ्मतीके तटपर उत्तर दिशामें, स्थापित कर दिया। यह लिङ्ग सर्वपापापहारी है ॥ ४४ ॥ भाद्रमासकी अमाव-स्याको गोकर्णके पास जो पिण्डदान देंगे। उनके पितर तृप्त होंगे ॥ ४५ ॥ जो गोकर्णेश्वरके समीप भृगुपतन (पहाड़से कूदकर आत्मघात) करेंगे। उनके सकल

ब्रह्माऽपि शृङ्गमादाय तदा दक्षिणसारणम् ।
गत्वा संस्थापयामास गोकर्णेश्वरमुत्तमम् ॥ ४७ ॥
तद्दक्षिणं तु गोकर्णं क्षेत्राणां क्षेत्रमुत्तमम् ।
इन्द्रोऽपि शृङ्गमादायामरावत्यां द्विजोत्तम ॥ ४८ ॥
स्थापयामास तल्लिङ्गं सर्वकामफलप्रदम् ।
वाग्वत्याः सरितस्तीरे पशुपाशविमोचनम् ॥ ४९ ॥
एवंश्लेष्मान्तकवने नाम्ना पशुपतिः स्मृतः ।

**जैमिनिरुवाच—**

पार्वत्या सहिते रुद्रे स्थिते श्लेष्मान्तके वने ॥ ५० ॥
किमकारि सुरैः सर्वैस्तन्ममाचक्ष्व सुव्रत ।

**मार्कण्डेय उवाच—**

स्थिते पशुपतौ तत्र सर्वे ये देवता गणाः ॥ ५१ ॥
स्वस्वक्षेत्रं परित्यज्य श्लेष्मान्तकवने स्थिताः ।
राढातः कालिका देवी श्लेष्मान्तकवने गता ॥ ५२ ॥
जयवागीश्वरी नाम्ना प्रसिद्धा क्षेत्रसत्तमे ।
येऽस्या भक्ता भविष्यन्ति यास्यन्ति परमां गतिम् ॥ ५३ ॥
याः स्त्रियश्चार्चयिष्यन्ति देव्यै हंसं मनोहरम् ।
अनुयास्यन्ति ताः सर्वाः प्रियं यमपुरं गतम् ॥ ५४ ॥
त्रिपुरातः समायाता राजराजेश्वरी शिवा ।
अस्या दर्शनमात्रेण दरिद्रोऽतिसुखी भवेत् ॥ ५५ ॥

---

मनोरथ सिद्ध होंगे । इसमें सन्देह नहीं है ॥ ४६ ॥ ब्रह्माजीने सींग लेकर दक्षिणसारण जाकर गोकर्णेश्वर-उत्तमलिङ्ग स्थापित किया ॥ ४७ ॥ गोकर्णेश्वरसे दक्षिण गोकर्ण नामक उत्तम तीर्थ है जो तीर्थोंमें श्रेष्ठ हैं । हे द्विजोत्तम, इन्द्रने भी सींग लेकर अमरावतीमें ॥ ४८ ॥ जाकर सर्वकामफलदाता लिङ्गको स्थापित किया । वाङ्मती नदीके तटपर पशुपाशविमोचन लिङ्ग है ॥ ४९ ॥ श्लेष्मान्तक वनमें वही लिङ्ग पशुपति कहलाता है । अर्थात्—दोनों एक ही हैं । जैमिनिने कहा—श्लेष्मान्तक वनमें पार्वती और शिव के स्थित होनेपर ॥ ५० ॥ सब देवोंने क्या किया ? हे सुव्रत, आप मुझसे कहें— । पशुपतिके वहाँपर स्थित होनेपर सब देवता ॥ ५१ ॥ स्व-स्व तीर्थ त्यागकर श्लेष्मान्तक वनमें स्थित हो गये । राढसे कालका देवी श्लेष्मान्तक वनमें आ गयीं ॥ ५२ ॥ वे जय वागीश्वरी देवी नामसे उत्तम क्षेत्रमें प्रसिद्ध हैं । जो लोग इनके भक्त होते हैं वे परमगति पाते हैं ॥ ५३ ॥ जो महिलाएं इन देवीका पूजन करती हैं वे मनोहर हंसपर बैठकर अपने पतिके पास यमपुर जाती हैं ॥ ५४ ॥ राजराजेश्वरी ( पार्वतीजी ) त्रिपुर नगरसे आयी हैं । इनके दर्शनसे दरिद्र भी अति सुखी होते हैं ॥ ५५ ॥ पाताललोक

पातालमूलमुत्सृज्य वासुकिर्नागसत्तमः ।
उत्तरे देवदेवस्य स्थितो निजगणैर्वृतः ॥ ५६ ॥
सौराष्ट्रदेशादागत्य बुद्धरूपी जनार्द्दनः ।
मणिधातौ गिरिवरे तपस्यामकरोद्वशी ॥ ५७ ॥
तपस्यतो गिरिवरे पञ्चाग्निज्वालया भृशम् ।
प्रस्वेदान्निर्गता सद्यो नाम्ना मणिमती नदी ॥ ५८ ॥
तपस्य कुर्वतस्तस्य बुद्धस्य गिरिजा तदा ।
तुष्टा बभूव प्रकटा नाम्ना सा वज्रयोगिनी ॥ ५९ ॥
उवाच गिरिजा बुद्धं वरं वरय सुव्रत ।
श्रुत्वा गिरिसुता वाक्यमुवाच भगवांस्तदा ॥ ६० ॥
सदाचारपरा लोका ह्यस्मिन् देशे भवन्त्विति ।
बुद्धवाक्यं शिवा श्रुत्वा प्राह तं भक्तवत्सला ॥ ६१ ॥
शिवेन रचितं क्षेत्रं भवताऽपि तपः कृतम् ।
अतः क्षेत्रोत्तमे बुद्ध शैवाचारपरायणाः ॥ ६२ ॥
बौद्धाचारपरा लोका भविष्यन्ति न संशयः ।
वाग्वत्या मणिमत्याश्च सङ्गमे क्षेत्रसत्तमे ॥ ६३ ॥
शिवधर्मपरो भूत्वा लिङ्गं संस्थापय प्रभो ।
श्रुत्वा गिरिसुतावाक्यं बुद्धः कारुणिकस्तदा ॥ ६४ ॥
सङ्गमे स्थापयामास लिङ्गं कारुणिकेश्वरम् ।
भाद्रमासे सिताष्टम्यां लिङ्गं कारुणिकेश्वरम् ॥ ६५ ॥

---

त्यागकर श्रेष्ठ वासुकि नागराज आये और अपने गणोंसे युक्त शंकरजीके उत्तर भागमें अवस्थित हुए ॥ ५६ ॥ बुद्धरूपधारी जनार्दन सौराष्ट्र देशसे आकर मणिधातु पर्वतपर जितेन्द्रियतासे तप करने लगे ॥ ५७ ॥ मणिपर्वतपर तप करते समय अति क्लेशित शरीरसे जो पसीना निकला उससे वहाँ तत्काल मणिमती नदी बन गयी ॥ ५८ ॥ बुद्धकी तपस्यासे प्रसन्न गिरिजा वज्रयोगिनी नामसे वहाँ प्रसिद्ध हो गयीं ॥ ५९ ॥ ततः गिरिजाने बुद्धसे कहा—हे सुव्रत, वर माँगो। पार्वतीके वचन सुनकर भगवान् बुद्ध बोले ॥ ६० ॥ हे देवि, इस देशमें लोग सदाचारवाले हों। बुद्धके वाक्य श्रवणकर भक्तवत्सला पार्वती उनसे बोली शिवके द्वारा रचित यह तीर्थ है। आपने तप किया है। अतः हे बुद्ध इस तीर्थमें शैवाचारपरायण ॥ ६१-६२ ॥ बौद्धाचाररत नर होंगे इसमें सन्देह नहीं है क्योंकि वाङ्मती—मणिमतीका संगम उत्तम तीर्थ ( माना गया ) है ॥ ६३ ॥ शिवधर्मपरक हाकर तुम हे बुद्ध प्रभो, लिङ्ग स्थापन करो। पार्वतीके वाक्य श्रवणकर दयालु बुद्धभगवान्ने—॥ ६४ ॥ उक्त संगमपर कारुणिकेश्वरका लिंग भाद्र शुक्ल अष्टमीको स्थापित किया ॥६५॥ जो नर भक्तिसे उनकी पूजा करते हैं वे स्वर्ग

ये द्रक्ष्यन्ति नरा भक्त्या ते च वै स्वर्गगामिनः ।
तस्मिन् प्रदेशे गिरिजा जाता वै वज्रयोगिनी ॥ ६६ ॥
भक्तलोकहितार्थाय स्थिता वै तत्र पर्वते ।
एवं च देवताः सर्वाः श्लेष्मान्तकवने शुभे ।
तदा पशुपतिप्रेम्णा नानास्थानेषु संहिताः ॥ ६७ ॥

इति श्रीस्कन्दपुराणे हिमवत्खण्डे नेपालमाहात्म्ये पशुपतिप्रादुर्भावो नाम प्रथमोऽध्यायः ।

---

जाते हैं । उसी स्थलपर पार्वती वज्रयोगिनी रूप हुई हैं ॥ ६६ ॥ भक्तोंके हितार्थ उस पर्वतपर स्थित रहती हैं । उसी प्रकार देवगण भी शुभ श्लेष्मान्तक वनमें स्थित हैं जो अनेक स्थानोंसे आकर वहाँ पशुपति प्रेमके कारण रहते हैं ॥ ६७ ॥

# द्वितीयोऽध्यायः

**जैमिनिरुवाच—**

केषु स्थानेषु के देवाः श्लेष्मान्तकवने स्थिताः ।
वद सर्वं महाभाग श्रोतुमिच्छा प्रजायते ॥ १ ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

सन्ति तीर्थान्यनेकानि श्लेष्मान्तकवने शुभे ।
देवताः सकलास्तत्र स्थिता भक्तवरप्रदाः ।
तथाऽपि मुख्यतीर्थानां कानिचित् कथयामि ते ॥ २ ॥
दोलागिरौ चम्पकवृक्षनिर्गतो
भक्तानुकम्पी गरुडध्वजो हरिः ।

---

ऋषि जैमिनिने कहा—किन-किन-स्थानोंमें, श्लेष्मान्तक वनमें कौन-कौन देवता स्थित हुए ? हे महाभाग, आप ( सब कुछ ) बतायें । मेरी इच्छा जानने-सुननेके लिए उत्सुक है ॥ १ ॥

मार्कण्डजीने कहा—शुभान्वित श्लेष्मान्तक वनमें अनेक तीर्थ हैं । वहाँ भक्तवरदायक सब देवता स्थित हुए ॥ २ ॥ मैं उनमें मुख्य तीर्थोंका वर्णन करता हूँ ॥ दोलागिरिपर चम्पकवृक्षसे प्रादुर्भूत भक्तानुकम्पी, गरुड़ध्वज, हरि स्थित हुए । जिनका नाम

यन्नाम संकीर्तनतो भुजङ्गमो
महाविषो निर्विषतामुपैति ॥ ३ ॥

**जैमिनिरुवाच—**

कथं चम्पकवृक्षात् तु निर्गतो गरुडध्वजः ।
तद्ब्रूहि त्वं महाभाग श्रोतुकामास्तपोधन ॥ ४ ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

तपोधन कथामेतां मत्तः सावहितः शृणु ।
आसीत् सुदर्शनः कश्चित् तापसः कोपनः शुचिः ॥ ५ ॥
दोलागिरिवरे चक्रे तपोवनमनुत्तमम् ।
तस्यैका कपिला धेनुः कामधेनुरिवापरा ॥ ६ ॥
तस्या दुग्धेन स मुनिर्हव्यकव्यादिकं स्वयम् ।
प्राणयात्रां च विदधे यतात्माऽतिथिपूजकः ॥ ७ ॥
एकदा कपिला तस्य भ्रमन्ती चम्पके गता ।
चम्पकाद्बहिरागत्य पुरुषः कोऽपि शोभनः ॥ ८ ॥
तस्या दुग्धं स्वयं पीत्वा चम्पकाभ्यन्तरं ययौ ।
तस्या दुग्धं मुनिर्नैव लेभे यत्नपरायणः ॥ ९ ॥
याति चम्पकमूलं सा क्षीरं च पुरुषः पपौ ।
अलब्ध्वा कपिलाक्षीरं मुनिर्वै सप्त वासरान् ॥ १० ॥
चुकोपातीव संक्रुद्धो वचनं चेदमब्रवीत् ।
यः पिबत्येव कपिलादुग्धं हव्यनिमित्तकम् ॥ ११ ॥

---

जपनेसे महाविषधारी सर्प भी विषको त्याग देता है—निर्विष हो जाता है ॥ ३ ॥ जैमिनिने कहा—चम्पक तरुसे भगवान् गरुड़ध्वज कैसे प्रकट हुए ? हे महाभाग, हे तपोधन, उस वृत्तको आप कहें— मैं सुनना चाहता हूँ ॥ ४ ॥ मार्कण्डेय मुनिने कहा— हे तपोधन, इस कथाको आप मुझसे सावधान होकर सुनें । सुदर्शन नामका एक पवित्र, क्रोधी तपस्वी था ॥ ५ ॥ श्रेष्ठ पर्वत दोलागिरिपर स्थित तपोवनमें वह तपस्या करता था । उसकी एक कपिला गौ थी—जो दूसरी कामधेनु ही थी ॥६॥ उस गौके दूधसे वह तपस्वी हवनकर्म करता था तथा अतिथिपूजा ( अतिथिको दूध पिलाता ) क्रिया भी करता था एवं स्वयं भी उसी दूधको पीकर प्रसन्न रहता था ॥ ७ ॥ एक दिन उसकी कपिला गौ घूमती हुई चम्पकवृक्षकी ओर गयी । तब चम्पक वृक्षमेसे, किसी सुन्दर पुरुषने, बाहर आकर उसके दूधको पी लिया तथा पुनः चम्पकवृक्षमें चला गया । यज्ञ-सेवी मुनिने उसके दूधको नहीं प्राप्त किया ॥ ८-९ ॥ इस प्रकार वह गौ चम्पकवृक्ष तक जाती और वह पुरुष दूध पीता । इस क्रमसे सात दिनतक उक्त तपस्वीने ( जिसकी वह गौ थी ) दूध नहीं पाया ॥ १० ॥ तब उस तपस्वीने अति क्रोधकर कहा—

शिरश्छेत्स्यामि दुर्बुद्धेर्ह्यहं तपसो निधिः ।
इत्युक्त्वा सन्नकैर्विप्रः कपिलापृष्ठतो ययौ ॥ १२ ॥
अलक्षिते तरुतले कपिला चम्पकं ययौ ।
चम्पकाद्बहिरागत्य कपिलायाः पपौ पयः ॥ १३ ॥
यावत् पीत्वा तरुतलं तावत् स तपसो निधिः ।
शिरश्चिच्छेद खड्गेन पुरुषस्यातिकोपनः ॥ १४ ॥
विच्छिन्नशिरसस्तस्य पुरुषस्य तदा वपुः ।
शङ्खचक्रगदापद्मसमायुक्तं बभूव च ॥ १५ ॥
गरुडोपरि तं दृष्ट्वा विशिरस्कं तदा मुनिः ।
विषण्णोऽभवदत्यन्तं किं कृतं च मया पुनः ॥ १६ ॥
गर्हयामास चात्मानं भूयो भूयस्तपोधनः ।
मूर्छामवाप महतीं संज्ञां लब्ध्वा तपोधनः ॥ १७ ॥
निधनायोद्यतः सद्यः प्रायश्चित्तं चराम्यहम् ।
मरणायोद्यतं दृष्ट्वा प्राह नारायणो मुनिम् ॥ १८ ॥
माभैषीस्त्व मुनिश्रेष्ठ मा विषादो भवत्विति ।
त्वया कृतं सम्यगेव तुष्टोऽहं ते तपोधन ॥ १९ ॥
भयं त्यज मुनिश्रेष्ठ वरं वरय सुव्रत ।
निशम्य नारायणवाक्यमुत्तमं
तपोधनो भीतिमुदस्य तत्क्षणात् ।

---

जो इस कामधेनुतुल्य गौके, होमकर्मवाले, दूधको पी लेता है । उसका मैं शिर काट लूँगा—यदि मैं तपस्वी हूँ तो । ऐसा कहकर वह तपस्वी धीरेसे ( चुपकेसे ) कपिला गौके पीछे-पीछे गया ॥ ११-१२ ॥ अलक्षित तरुतल ( पेड़की जड़ न दिखने वाले ) चम्पकके पेड़तक कपिला गौ गयी तथा उक्त चम्पकके पेड़से बाहर आकर पुरुषने कपिला गौके दूधको पी लिया ॥ १३ ॥ ज्योंही उस पुरुषने उस अलक्षित तरुतलमें कपिलाका दूध पी लिया त्योंही उस तपस्वीने अति क्रोधसे उस पुरुषका शिर तेज तलवारसे काट लिया ॥ १४ ॥ कटे शिरवाले उस पुरुषके शरीरसे शंख, चक्र, गदा, पद्म प्रकट हो गये ॥ १५ ॥ उस समय उस तपस्वीने शिररहित उस पुरुषको गरुड़पर आरूढ़ देखा और अत्यन्त दुःखी होकर कहा—यह मैंने कैसा बुरा कार्य कर डाला ॥१६॥ उस तपस्वीने अपनी बार-बार निन्दा की तथा अत्यन्त मूर्च्छित हो गया । पुनः चेतनायुक्त होकर अपने मारनेको तत्पर हो गया उसने सोचा इस प्रकार इस पापसे छुटकारा हो जायगा । ऐसा करनेपर उद्यत उस पुरुषसे विष्णु भगवान्ने कहा—॥१७-१८॥ हे मुनिश्रेष्ठ, मत भय करो, मत विषाद करो, तुमने अच्छा किया । हे तपोधन मैं तुमपर प्रसन्न हूँ ॥ १९ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ, भयको त्यागो, हे सुव्रत, वर मांगो ॥ नारायणके उत्तम

कृताञ्जलिः प्राह महापकारिणे
वरं ददासीश विडम्बनं हि तत् ॥ २० ॥
अधमं मां दुरात्मानं कर्म चाण्डालतां गतम् ।
सुदर्शनेन चक्रेण जहि मां मधुसूदन ॥ २१ ॥
यस्य देवाः सगन्धर्वा युद्धे सासुरमानुषाः ।
लोमच्छेत्तुं न शक्ताः स्युस्तस्य च्छिन्नं मया शिरः ॥ २२ ॥
श्रुत्वा सुदर्शनवचः प्राह नारायणस्तदा ।
श्रूयतां मुनिशार्दूल येन च्छिन्नं शिरो मम ॥ २३ ॥
आसीत् पुरा चण्डनामा दानवोऽतिपराक्रमः ।
वाराणस्यां तपस्तेपे शिवाराधनतत्परः ॥ २४ ॥
दानवेन्द्रे सुतुष्टोऽभूदुमानाथः शिवायुतः ।
वरं वरय दैत्येन्द्र तव यन्मनसेप्सितम् ॥ २५ ॥
महादेववचः श्रुत्वा दानवेन्द्रस्तपोधन ।
स्त्रियं विना सर्वसत्त्वावध्यं वव्रे वरं तदा ॥ २६ ॥
शुक्राचार्यस्य शिष्योऽभूत् सुमतिर्धर्मतत्परः ।
शिष्यः परशुरामस्य धनुर्विद्याविशारदः ॥ २७ ॥
सखा स दानवपतेरत्यन्तं प्रियदर्शनः ।
यानपानाशने तस्य निर्विशेषोऽभवद्द्विजः ॥ २८ ॥

---

वाक्य सुनकर, तपस्वीने, भयको तत्क्षण ही त्यागकर, हाथ जोड़कर कहा—हे ईश, मुझ महान अपकारीको आप वरदान देते हैं—यह बड़ा भारी कौतूहल है ॥ २० ॥ हे मधुसूदन, मुझ दुरात्मा, अधम, चाण्डाल कर्मकारीको सुदर्शन चक्रसे मार डालें ॥२१॥ जिन भगवान्का—देवता, गन्धर्व, असुर, मनुष्य रोआँ ( बाल ) तक युद्धमें नहीं उखाड़ सकते हैं। उनका शिर मैंने काट लिया ॥ २२ ॥ तब नारायणने उस शोभन तपस्वीके वचन श्रवणकर कहा—हे मुनिश्रेष्ठ, सुनो। जिस कारणसे मेरा शिर काटा गया है ॥२३॥ प्राचीनकालमें—अति पराक्रमी चण्ड नामक दानव था। उसने वाराणसीमें शिवजीकी आराधना बड़ी तत्परतासे की थी—घनघोर तपस्या की थी ॥ २४ ॥ उस दानवेन्द्रपर उमापति पार्वती सहित प्रसन्न हो गये और बोले—हे दैत्येन्द्र, मन चाहा वर तुम माँगो ॥ २५ ॥ तब महादेवजीके वचनको श्रवणकर उस दानवेन्द्रने, हे तपोधन, स्त्रियोंको छोड़कर किसी भी प्राणीसे मेरी मृत्यु न होवे—ऐसा वर माँगा ॥ २६ ॥ उस समय एक सुमति नामक विप्र उस दैत्यका मित्र था जो शुक्राचार्यका शिष्य था। वह धर्मपरायण था तथा परशुरामका शिष्य, धनुर्विद्यामें निपुण था ॥ २७ ॥ वह प्रिय-दर्शन दानवपतिका मित्र था। यान-( सवारी ) पान-भोजनमें वह ब्राह्मण उस चण्डके सदृश था ॥ २८ ॥ शिवजीके वरसे तथा सुमतिविप्रके प्रसादसे चण्ड नामक उस दैत्यने

शिवस्य वरलाभेन सुमतेश्च प्रसादतः ।
त्रैलोक्यराज्यं बुभुजे चण्डनामा स दानवः ॥ २९ ॥
पीडितास्तेन दैत्येन देवाः सेन्द्रपुरोगमाः ।
गत्वा च क्षीरजलधिं तुष्टुवुः कमलेक्षणम् ॥ ३० ॥
तुष्टो भूत्वा जगन्नाथः प्रोवाच बलसूदनम् ।
तवागमनकृत्यं यद्वद शीघ्रं करोम्यहम् ॥ ३१ ॥
श्रुत्वा नारायणवचः प्रोवाच बलसूदनः ।
युद्धयस्व चण्डदैत्येन देवार्थं पुरुषोत्तम ॥ ३२ ॥
स तथेति प्रतिज्ञाय दैत्यारिस्त्रिदशैः सह ।
ययौ चण्डपुरं योद्धुं दैत्येन्द्रेण बलीयसा ॥ ३३ ॥
आगतं सुरसैन्यं च श्रुत्वा चण्डासुरो रुषा ।
असंख्यैर्दितिजैर्युक्तः स्वपुरान्निर्ययौ बहिः ॥ ३४ ॥
ततः समभवद्युद्धं तुमुलं लोमहर्षणम् ।
दानवानां सुराणां च नानाशस्त्रप्रहारिणाम् ॥ ३५ ॥
ततः प्रावर्तत नदी रुधिरेण भयावहा ।
रथचक्रग्राहवती मांससङ्घातकर्दमा ॥ ३६ ॥
छिन्नमुण्डचयैः पूर्णा केशशैवालसंयुता ।
शरोर्मिभीषणा घोरा देवासुरविनाशिनी ॥ ३७ ॥
शूरा गच्छन्ति तत्पारं विनिमज्जन्ति कातराः ।
तदा देवबलं भग्नं दैत्यैर्भीमपराक्रमैः ॥ ३८ ॥

---

तीनों लोकपर राज्य प्राप्त कर लिया ॥ २९ ॥ उस दैत्येन्द्रसे पीड़ित देवता लोग इन्द्रको आगे करके दुग्धसमुद्रमें शयन करनेवाले, कमलनेत्रके समीप जाकर उनकी प्रार्थना करने लगे ॥ ३० ॥ प्रसन्न होकर परमेशने इन्द्रसे कहा—आप अपने आनेका कार्य कहें—मैं उसे शीघ्र करूंगा ॥ ३१ ॥ इन्द्रने नारायणके वचन श्रवणकर कहा—हे पुरुषोत्तम, देवताओंके लिए आप चण्ड दैत्यके साथ युद्ध करें ॥ ३२ ॥ विष्णुने कहा—अच्छा और विष्णु भगवान् देवताओंके साथ—बलवान् दैत्येन्द्रके साथ युद्ध करनेके लिए चण्डपुर गये ॥ ३३ ॥ चण्ड दैत्यने देवसेनाका आगमन श्रवणकर, असंख्य दैत्योंके साथ, क्रोधपूर्वक, अपने नगरसे बाहर प्रस्थान किया ॥ ३४ ॥ उसके बाद अनेक शस्त्रोंके प्रहार-कर्त्ता दैत्य-देवोंका घोर लोमहर्षण संग्राम हुआ ॥ ३५ ॥ तब वहाँ रक्तकी नदी बही। भयंकर नदीमें रथचक्रादि मगरके समान थे तथा मांसादि कीचड़ तुल्य थे ॥ ३६ ॥ उस देवासुरविनाशिनी नदी में केशमुक्त कटे मुण्ड शैवालसे युक्त दीखते थे ॥ ३७ ॥ शूर लोग उसके पार जाते थे कातर डूब जाते थे । दैत्योंके बड़े पराक्रमसे देवगण क्षीण हो गये ॥ ३८ ॥ बड़े बली दैत्योंके साथ मेरा युद्ध हुआ । हे मुने, मेरे शार्ङ्गधनुषसे निकले

ततो भीमबलैर्दैत्यैर्मम युद्धमभून्मुने ।
मम शार्ङ्गच्युतैर्बाणैर्भग्न दैत्यबलं महत् ॥ ३९ ॥
भग्नां स्वां वाहिनीं दृष्ट्वा चण्डो दैत्यपतिस्तदा ।
मया योद्धुं समायातो घोरैर्दैत्यबलैर्वृतः ॥ ४० ॥
महता रथघोषेण नादयन् वै वसुन्धराम् ।
छादयन् बाणवर्षैर्मां दर्शयन् हस्तलाघवम् ॥ ४१ ॥
ततो युद्धमभूद्घोरं मेघयोरिव वर्षतोः ।
त्रिभिर्बाणैर्ललाटे मे हृदये सप्तभिः शरैः ॥ ४२ ॥
गरुडं च त्रिषष्ट्या वै विव्याध दितिजाधिपः ।
मयाऽपि हृदयं तस्य भिन्नं पञ्चभिराशुगैः ॥ ४३ ॥
ललाटे चार्पिता बाणा दश वै मर्मभेदिनः ।
ततः क्रुद्धोऽतिदनुजो मा विव्याध त्रिभिः शरैः ॥ ४४ ॥
गरुडं चाष्टभिर्बाणैर्दारयामास दारुणः ।
गरुडस्य शरीरात् तु शुश्राव रुधिरं बहु ॥ ४५ ॥
गरुड विकलं दृष्ट्वा क्रोधो मे समजायत ।
मया च्छिन्नो ध्वजस्तस्य शरेण नतपर्वणा ॥ ४६ ॥
सारथेश्च शिरश्छिन्नं शरेणैकेन तत्क्षणात् ।
चतुर्भिश्चतुरो वाहा हतास्तस्य दुरात्मनः ॥ ४७ ॥
वर्म च्छिन्नं शरैकेण हृदये पञ्च सायकाः ।
अर्पिता दितिजेशस्य मया क्रोधेन तत्क्षणात् ॥ ४८ ॥

---

बाणोंसे बहुतसे दैत्य मारे गये ॥ ३९ ॥ अपनी सेनाको क्षीण देखकर—दैत्यपति चण्ड भयंकर दैत्योंके साथ मुझसे लड़ने आया ॥ ४० ॥ भयंकर रथोंकी ध्वनिसे पृथ्वीको शब्दायमान करता हुआ, बाणवर्षासे मुझको आच्छादित करता हुआ हस्तलाघव दिखाता हुआ वह दैत्य ( चण्ड ) आया ॥ ४१ ॥ तब बरसते हुए मेघोंके समान घोर युद्ध हुआ । तीन बाण मेरे ललाटमें, सात बाण मेरे हृदयमें, तिरसठ बाण गरुड़को, उस दैत्येशने मारे । मैंने भी पाँच बाणोंसे उसका हृदय वेधा ॥ ४२-४३ ॥ उसके ललाटमें मर्मभेदी दस बाण मारे । तब क्रुद्ध होकर उस दैत्यने मुझे तीन बाण मारे ॥ ४४ ॥ गरुड़को आठ भयंकर बाण मारे जिससे गरुड़के शरीरसे अधिक रुधिर बह चला । गरुड़को विकल देखकर, मुझे क्रोध आया । मैंने नतपर्ववाले बाणसे उसकी ध्वजा काट दी ॥ ४५-४६ ॥ एक बाणसे उसके सारथीका तत्क्षण शिर काट दिया । उस दुरात्माके चार घोड़े चार बाणसे काट दिये ॥ ४७ ॥ एक बाणसे उसका वर्म ( लोहेका वस्त्र ) काट दिया । तत्क्षण क्रोधसे मैंने पाँच बाण उसके हृदयमें मारे ॥ ४८ ॥ कटे वर्मवाला, रथरहित,

विरथश्छिन्नवर्मा च हताश्वो हतसारथिः ।
पदातिरभवच्छीघ्रं व्याकुलश्चाभवद्भृशम् ॥ ४९ ॥
दानवं पीडितं दृष्ट्वा मच्छरैरर्दितं भृशम् ।
त्रायन् द्विजवरः शीघ्रं सुमतिः प्रत्यपद्यत ॥ ५० ॥
स कृत्वा पृष्ठतो दैत्यं रथेन महता द्विजः ।
अभ्ययान्मामतिक्रुद्धश्चण्डस्नेहसमाकुलः ॥ ५१ ॥
शिष्यः परशुरामस्य धनुर्विद्याविशारदः ।
मन्त्रशास्त्रे च शुक्रस्य प्रियशिष्यो द्विजोत्तमः ॥ ५२ ॥
तेन मे दारुणं युद्धमतीव प्रत्यपद्यत ।
आसीत् युद्धं सुतुमुलं सिंहयोरिव कानने ॥ ५३ ॥
मम द्विजर्षभस्यापि देवलोकभयावहम् ।
आग्नेयास्त्रं मया क्षिप्तं पर्जन्यं विदधन्मुने ॥ ५४ ॥
वायव्यास्त्रं मया क्षिप्तं पर्वतास्त्रं स सृष्टवान् ।
सर्पास्त्रं तु मया क्षिप्तं गरुडास्त्रं स सृष्टवान् ॥ ५५ ॥
कृते प्रतिकृतं कुर्वन् सुमतिः शूरसत्तमः ।
विव्याध हृदयं घोरैर्मम सप्तभिराशुगैः ॥ ५६ ॥
नवत्या गरुडं विद्ध्वा ननाद द्विजसत्तमः ।
भिन्नमर्मस्तु गरुडः आननाद्रुधिरं वमन् ॥ ५७ ॥
पपात गरुडो भूमौ निश्चेष्टः पादपो यथा ।
अहं पदातिरभवं पतिते गरुडे भुवि ॥ ५८ ॥

---

हतसारथीवाला, हत घोड़ेवाला वह पैदल ( पादचारी ) शीघ्र बड़ा व्याकुल हो गया ॥ ४९ ॥ मेरे बाणोंसे अत्यन्त पीडित उस दैत्यको देखकर ब्राह्मणश्रेष्ठ सुमति उसे बचानेके लिए बड़े रथके साथ वहाँपर आ गया ॥ ५० ॥ उस सुमतिने उस चण्ड दैत्यको अपने पीछे करके चण्डके स्नेहसे व्याकुल होकर, अति क्रोधके साथ, मेरे पास आगमन किया ॥ ५१ ॥ वह द्विजोत्तम परशुरामका शिष्य, धनुर्विद्यविशारद था । शुक्राचार्यका शिष्य था तथा मन्त्रशास्त्र में विशारद था ॥ ५२ ॥ उसके साथ मेरा भयंकर युद्ध हुआ । वह युद्ध इतना भयंकर था जैसे—दो सिंहोंका युद्ध वनमें होता है ॥ ५३ ॥ मेरा और उन द्विजश्रेष्ठका युद्ध देवलोकको भयदायी था । मैंने आग्नेयास्त्र छोड़ा । उसने वर्षणशास्त्र छोड़ा ॥ ५४ ॥ मैंने वायव्य छोड़ा । उन्होंने पर्वतास्त्र छोड़ा । मैंने सर्पास्त्र छोड़ा । उन्होंने गरुडास्त्र छोड़ा ॥ ५५ ॥ जो मैं करता था ठीक उसके विरुद्ध वह करता था । शूरश्रेष्ठ सुमतिने मेरे हृदयमें सात भयंकर बाण मारे ॥ ५६ ॥ नब्बे बाणोंसे गरुड़को विद्धकर, वह ब्राह्मणश्रेष्ठ गरजा । मर्माहत होकर गरुड़ मुखसे रक्त बहाने लगे ॥ ५७ ॥ जैसे सूखा पेड़ पृथ्वीपर गिर पड़ता है । वैसे गरुड़ पृथ्वीपर गिर पड़े ।

हाहाकारो महानासीद्देवानामतिदारुणः ।
लज्जाक्रोधौ समुत्पन्नौ क्षमाशीलस्य मे मुने ॥ ५९ ॥
देवानां पश्यतां तत्र भाविनोऽर्थस्य गौरवात् ।
चक्रं सुदर्शनं क्षिप्तं मया ज्वालातिभीषणम् ॥ ६० ॥
छिन्नं शिरस्तु चक्रेण ब्राह्मणस्य तदा मया ।
ब्रह्महत्या तदा घोरा मामियाय द्विजोत्तम ॥ ६१ ॥
शुक्राचार्यो युद्धभूमिमागत्य क्रोधविह्वलः ।
शशापाच्युत शिष्यस्य शिरश्छिन्नं त्वया यतः ॥ ६२ ॥
अतोऽस्य वंशजो विप्रः शिरश्छेत्स्यति ते हरे ।
एवं शापो मया लब्धः शुक्राचार्यात् सुदारुणः ॥ ६३ ॥
ब्रह्महत्याभिभूतेन देशा भ्रान्ता मया मुने ।
लब्धं शर्म न कुत्रापि भ्रमता द्विजसत्तम ॥ ६४ ॥
दोलागिरौ चम्पकवृक्षमध्ये मया स्थितं पापवशेन विप्र ।
शुक्रस्य शापेन शिरो मदीयं छिन्नं त्वया विप्र न तेऽस्ति दोषः ॥६५॥
अत्र दोलागिरौ स्थास्ये छिन्नशापो द्विजोत्तम ।
सुदर्शन त्वमत्रैव मम पूजापरो भव ॥ ६६ ॥
द्वादश्यां पौर्णमास्यां च तथैव बुधवासरे ।
ये द्रक्ष्यन्ति नरा भक्त्या ते वै वैकुण्ठगामिनः ॥ ६७ ॥

---

गरुड़के पृथ्वीपर गिर जानेपर मैं पैदल ( पादचारी ) हो गया ॥ ५८ ॥ हे मुने, देवताओंका अति दारुण महान् हाहाकार उत्पन्न हुआ । मुझ क्षमाशीलके हृदयमें उस समय लज्जा और क्रोध दोनों एकसाथ उत्पन्न हो गये ॥ ५९ ॥ भावी अर्थके गौरवसे देवताओंके देखते हुए वहाँ मैंने अति ज्वालावाले चक्रसुदर्शनको छोड़ दिया ।। ६० ॥ तब मेरे द्वारा छोड़े उस चक्रने ब्राह्मणका शिर काट दिया । हे द्विजोत्तम, तब घोर ब्रह्महत्या मेरे ( शरीर ) पर आ गयी ॥ ६१ ॥ क्रोधसे विह्वल शुक्राचार्यने युद्ध-भूमिमें आकर मुझे शाप दिया—"हे अच्युत, मेरे शिष्यका शिर तुमने काटा है । अतः हे हरे, तुम्हारा शिर इसके वंशज काटेंगे ।" इस प्रकार शुक्राचार्यसे मैंने दारुण शापको प्राप्त किया ॥ ६२-६३ ॥ हे मुने, ब्रह्महत्या पापसे, मैंने अनेक देश घूमें किन्तु, हे द्विजश्रेष्ठ, भ्रमण करते हुए मैंने कहीं शान्ति नहीं पायी ॥ ६४ ॥ पापके कारण मैं दोलागिरिपर चम्पक वृक्षमें, हे विप्र, स्थित था । शुक्राचार्यके शापसे तुमने मेरा शिर काटा, इसमें तुम्हारा दोष नहीं है ॥ ६५ ॥ हे द्विजश्रेष्ठ, मैं इस दोलागिरिपर निवास करूँगा । हे सुदर्शन ( विप्र ) तुम यहाँपर रहो और मेरी पूजा करो ॥ ६६ ॥ द्वादशीको, पौर्णमासीको, बुधवारको जो नर (भक्तिसे) । मेरा दर्शन करेंगे वे वैकुण्ठ जायेंगे ॥६७॥

एवं दोलागिरौ रम्ये हरिश्चम्पकपादपात् ।
छिन्नशीर्षस्थितस्तत्र पूजकस्तु सुदर्शनः ॥ ६८ ॥
स्थितं दोलागिरौ वीक्ष्य सर्पा निर्विषतां गताः ।
गरुडस्य प्रसादेन जैमिने मुनिसत्तम ॥ ६९ ॥

इति श्रीनेपालमाहात्म्ये हिमवत्खण्डे गरुडनारायणप्रादुर्भावो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

---

इस प्रकार रम्य दोलागिरिपर चम्पकवृक्षके पत्तोंसे सुरक्षित, छिन्नशीर्षवाले, हरि जिनका पूजक सुदर्शन ( विप्र ) है—रहते हैं ॥ ६८ ॥ हे जैमिने, हे मुनिश्रेष्ठ, इस प्रकार दोलागिरिपर स्थित मुझे विष्णुको देखकर, गरुड़के प्रसादसे सर्प निर्विष हो जाते हैं। सर्पका वहाँ भय नही होता है ॥ ६९ ॥

## तृतीयोध्यायः

**मार्कण्डेय उवाच—**

आसीच्च तमसातीरे वाल्मीकिर्मुनिसत्तमः ।
वेदवेदाङ्गनिपुणस्तपःस्वाध्यायतत्परः ॥ १ ॥
कदाचिद्वचनं तस्यार्कास्मकं समजायत ।
नारदस्योपदेशेन प्राप्याज्ञां ब्रह्मणोऽपि च ॥ २ ॥
रामायणकथां कर्तुं निश्चयं कृतवान् मुनिः ।
पप्रच्छ नारदमुनिं वाल्मीकिर्मुनिपुङ्गवः ॥ ३ ॥
कस्मिंस्थले मया स्थित्वा काव्यं कार्यमनुत्तमम् ।
कास्मिंस्थले वाग्विभूतिर्जायते मुनिसत्तम ॥ ४ ॥

---

वेदवेदांगमें निपुण, तपः स्वाध्यायमें निरत, मुनिश्रेष्ठ, वाल्मीकि मुनि तमसा नदीके तटपर निवास करते थे ॥ १ ॥ एक दिन उनके ( मुखसे ) एक आकस्मिक ( श्लोक ) वचन निकला । तब नारदजीके उपदेशसे एवं ब्रह्माजीके आदेशसे उन मुनि (वाल्मीकि) ने रामायणकथा रचनेके लिये निश्चय किया । मुनिश्रेष्ठ बाल्मीकिने नारदमुनिसे पूछा—॥ २-३ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ नारदजी, किस स्थलपर स्थित होकर मैं इस उत्तम ( महा ) काव्यको रचूँ ? किस स्थलपर वाणीका प्रचुरपाण्डित्य होता है ? कौन स्थल

स्थैर्यं च मनसः कुत्र सर्वोपद्रववर्जिते ।
जायते मुनिशार्दूल तत्र गत्वा करोम्यहम् ॥ ५ ॥
रामायणं नाम काव्यं मुने परमशोभनम् ।
श्रुत्वा वाल्मीकिवचनं नारदः प्राह शोभनम् ॥ ६ ॥
दोलागिरेरग्निभागे वीरभद्रानदीद्वयम् ।
तयोश्च सङ्गमे रम्ये नानापादपशोभिते ॥ ७ ॥
नारिकेलैश्च जम्बीरैः खर्जूरैरुपशोभिते ।
आम्रैश्च पनसैश्चैव बीजपूरैः समन्ततः ॥ ८ ॥
कोविदारैश्च वकुलैः कुटजैरुपशोभिते ।
पुष्पैर्नानाविधैरम्यैर्द्वितीय इव नन्दने ॥ ९ ॥
तत्र गत्वा मुनिश्रेष्ठ सर्वोपद्रववर्जिते ।
कुरु रामायणं काव्यं जनानां गतिदायकम् ॥ १० ॥
श्रुत्वा स नारदवचो वाल्मीकिर्मुनिसत्तमः ।
वीरभद्रासङ्गमेऽस्मिन् स गत्वा मुनिपुङ्गवः ॥ ११ ॥
भावि रामायणं काव्यं चक्रे परमशोभनम् ।
ततः प्रीतो मुनिवरः स्थलेऽनुग्रहमाचरत् ॥ १२ ॥
आहूय तमसां वाक्यं सरितं निजगाद ह ।
त्वमप्यत्रैव तमसे मत्प्रीत्या सरितां वरे ॥ १३ ॥
अन्तर्गुप्ता सङ्गमेऽस्मिन् वह शीघ्रं गतिप्रदे ।
मुनेर्वचनमाकर्ण्य तमसाऽन्तर्हिताऽवहत् ॥ १४ ॥

---

सर्व बाधा रहित है ? कौन स्थल मनको धैर्य देता है ? हे मुनिश्रेष्ठ, वहाँ जाकर मैं रामायण रचूँ ॥ ४-५ ॥ वाल्मीकिके वचन श्रवणकर नारदमुनिने सुन्दर वाक्यको कहा— हे मुने, परमशोभन रामायण नामक ( महा ) काव्य है ॥ ६ ॥ दोलागिरिके आग्नेय दिशामें वीरभद्रा दो नदियोंका संगम है । वह संगम नाना प्रकारके सुन्दर वृक्षोसे शोभित है । वहाँ नारिकेल, जम्बीर खजूरसे शोभित आम, कटहल, नीबू चारो ओर हैं । कोविदार-वकुल और कुटज वृक्ष भी हैं । अनेक प्रकारके सुन्दर पुष्पसे आच्छादित नन्दन ही दूसरा ज्ञात होता है ॥ ७–९ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ, सब उपद्रव रहित, उस स्थानपर जाकर, मनुष्योंको भुक्ति-मुक्तिदायक रामायण ( महा ) काव्य रचें ॥ १० ॥ मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकिने नारदजीके वचन श्रवणकर इस वीरभद्रा संगमपर आकर परमशोभन भावी ( महा ) काव्य रामायणको रचा । पुनः मुनिने उस स्थानपर अनुग्रह किया ॥११-१२॥ उन्होंने तमसा नदीको बुलाकर कहा—हे तमसे, नदि, नदियोंमें श्रेष्ठ, तुम भी यहाँ ही मेरी प्रीतिपर अन्तः गुप्त होकर, हे गतिप्रदे ! इस संगमपर बहो । मुनिके वचनको सुनकर तमसा नदी गुप्त होकर वहाँ बहने लगी ॥ १३-१४ ॥ जब रामचन्द्रजीने सेतु

यदा च रघुनाथेन सागरे सेतुबन्धनम् ।
कर्तव्यं वायुतनयस्तदाऽऽगत्य हिमालयम् ॥ १५ ॥
उत्पाट्य हिमवच्छृङ्गं दोर्भ्यामादाय मारुतिः ।
वीरभद्रासङ्गमेऽतिश्रान्तः संस्थाप्य तं गिरिम् ॥ १६ ॥
संस्थाप्य तु महालिङ्गं नाम्ना हनुमदीश्वरम् ।
विश्राम्य सलिलं पीत्वा दोर्भ्यामादाय तं गिरिम् ॥ १७ ॥
विहायसगतिः शीघ्रं हनूमान् वायुनन्दनः ।
ततः प्रभृति तज्जातं हमुमत्तीर्थमुत्तमम् ॥ १८ ॥
येऽत्र स्नानं करिष्यन्ति सङ्गमेऽतिसुदुर्लभे ।
न द्रक्ष्यन्ति मनुष्यास्ते भास्करेर्मुखपङ्कजम् ॥ १९ ॥
प्रातः स्नानं करिष्यन्ति ये नरा भक्तिसंयुताः ।
धनयुक्ता भविष्यन्ति कृतार्थाः स्वर्गगामिनः ॥ २० ॥
किञ्चिद्दूरे सङ्गमस्य यज्ञभूमिं मनोहराम् ।
विधाय मुनिभिः सार्द्धं वाजपेयमथाकरोत् ॥ २१ ॥
यज्ञं समाप्य वाल्मीकिर्नवनाडीमयं गिरिम् ।
आरुरोह द्विजश्रेष्ठो मुनिभिर्मुनिसत्तमः ॥ २२ ॥
कटके तस्य शैलस्य नानानिर्झरशोभिते ।
लिङ्गं संस्थापयामास वाल्मीकीश्वरसंज्ञितम् ॥ २३ ॥
स्थापयित्वा महालिङ्गं वाल्मीकिर्मुनिसत्तमः ।
स्वाश्रमे तमसातीरे ययौ मुनिगणैर्वृतः ॥ २४ ॥

---

बाँधना प्रारम्भ किया । उस समय पवनपुत्र हिमालय आये तथा हिमालयके शृङ्गको उखाड़कर एवं दोनों हाथोंसे लेकर वे मारुति थककर वीरभद्राके संगमपर, उस पर्वतको रखकर, थकान दूर करने लगे । उस समय उन्होंने एक विशाल लिंग स्थापित किया—जिसका नाम हनुमदीश्वर लिंग हुआ । ततः विश्राम करके जल पीकर पुनः उक्त पर्वतको लेकर पक्षीकी गतिसे शीघ्र वे वायुनन्दन चले । उस समयसे यह उत्तम हनुमत्तीर्थ हुआ ॥ १५-१८ ॥ जो इस अति दुर्लभ संगममें स्नान करेंगे । वे मनुष्य सूर्यके मुख-कमलको नहीं देखेंगे—अर्थात्—मुक्ति पायेंगे । भक्तिभावसे जो नर यहाँ प्रातः स्नान करेंगे वे धनवान् होकर—कृतार्थ होकर—स्वर्गको चले जायेंगे ॥ १९-२० ॥ इस संगमके थोड़ी दूरपर मनोहर यज्ञभूमि रचकर वाल्मीकि मुनिने मुनियोंके साथ वाजपेय यज्ञ किया । यज्ञ समाप्त करके वे मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकि, द्विजश्रेष्ठ, अन्य मुनियोंके साथ नवनाड़ीवाले पर्वतपर गये । उक्त पर्वतके नितम्बभागमें जो अनेक झरनोंसे शोभित था । उन्होंने एक लिंग स्थापित किया जो वाल्मीकीश्वर लिंग कहलाता है । मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकिने लिंग स्थापित करके, मुनिगणोंके साथ अपने तमसातटपर स्थित आश्रमपर

वाल्मीकीश्वरमालोक्य वाग्विभूतिः प्रजायते ।
अतो वागीश्वरं लिङ्गं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥ २५ ॥
आषाढे पौर्णमास्यां वै वागीश्वरविलोकनात् ।
अक्षयः स्वर्गवासः स्याज्जैमिने मुनिसत्तम ॥ २६ ॥
एवं ते कथितं विप्र किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ।
कथयिष्यामि तत् सर्वं नावाच्यं विद्यते क्वचित् ॥ २७ ॥

**जैमिनिरुवाच—**

अच्युतः सुमतिं हत्वा ब्रह्महत्यां सुदारुणाम् ।
लब्ध्वा देशान् स बभ्राम किमकारि सुरस्ततः ॥ २८ ॥

**मार्कण्डेय उवाच—**

ब्रह्महत्याऽभिभूतेऽस्मिन् जाते नारायणे प्रभो ।
त्रैलोक्यं तापयामास चण्डः परमकोपनः ॥ २९ ॥
सुमतेर्वधसन्तप्तः प्रत्यहं दितिजाधिपः ।
देवान् विद्रावयामास देवाः सर्वे पलायिताः ॥ ३० ॥
अलब्धरक्षास्ते देवा ब्रह्माणं शरणं ययुः ।
तुष्टुवुर्वाग्भिरिष्टाभिर्देवाः शक्रपुरोगमाः ॥ ३१ ॥
तुष्टो ब्रह्मा प्रत्युवाच सर्वानेव दिवौकसः ।
किमागमनकृत्यं वः कथ्यतां पुरतो मम ॥ ३२ ॥

---

आगमन किया । वाल्मीकीश्वर महादेवके दर्शनसे वाणीका ऐश्वर्य बढ़ता है । अतः इस लिंगको विद्वान् लोग वागीश्वर लिंग कहते हैं । आषाढ़की पौर्णमासीको दर्शन करनेसे, हे जैमिने ( हे मुनिसत्तम ) अक्षय स्वर्ग निवास प्राप्त होता है ॥ २१-२६ ॥ हे विप्र, इस प्रकार मैंने तुम्हें उपर्युक्त वर्णन बता दिया । अब दूसरा क्या श्रवण करना चाहते हो ? वह सब मैं तुमसे बतला दूँगा—क्योंकि कुछ भी पदार्थ मेरे पास तुम्हारे लिये अकथनीय नहीं है ॥ २७ ॥ जैमिनिने पूछा—हे मार्कण्डेयमुने, अच्युत ( विष्णु ) भगवान्ने सुमतिको मारकर, ब्रह्महत्या प्राप्तकर, अनेक देशोंमें भ्रमण किया । उस समय देवताओंने क्या किया ? ॥ २८ ॥ मार्कण्डेयमुनि बोले—नारायणके ब्रह्महत्यापीडित होनेपर, परमक्रोधी चण्डने तीनों लोकोंको पीडित किया सुमतिके वधसे सन्तप्त उस चण्डने नित्य सब देवोंको भगाना शुरू किया । देवता सब भाग गये और रक्षा रहित होकर ब्रह्माके समीप गये । इन्द्रको आगे करके देवोंने इष्ट वाणियोंसे ब्रह्माकी स्तुति की ॥ २९-३१ ॥ सन्तुष्ट होकर ब्रह्माने सब देवोंसे पूछा—आप लोग किस कार्यसे आये हैं ? मेरे समक्ष कहें ॥ ३२ ॥ देवोंने कहा—हे ब्रह्माजी, चण्डके द्वारा अपदस्थ हम लोग आपके शरणमें

**देवा ऊचु—**

हृताधिकाराँश्चण्डेन त्वां प्रभो शरणं गतान् ।
अव नः कृपया ब्रह्मन् त्वं हि नः परमा गतिः ॥ ३३ ॥

**ब्रह्मोवाच—**

जानामि हृद्गतां पीडां भवतां सुरसत्तमाः ।
श्लेष्मान्तकवनात् पूर्वं रक्तचन्दनकाननम् ॥ ३४ ॥
तद्वृक्षस्थां महादेवीं शरणं यान्तु देवताः ।

**मार्कण्डेय उवाच—**

नत्वा ब्रह्मपदाम्भोजं रक्तचन्दनकाननम् ॥ ३५ ॥
यावद्गच्छन्ति ते देवास्तावद्वै नारदो मुनिः ।
सर्वान् देवान् परित्यज्य चण्डासुरपुरं ययौ ॥ ३६ ॥
आगतं नारदं श्रुत्वा चण्डो दैत्याधिपस्तदा ।
संत्यज्य चासनं चैव सपर्यापात्रसंयुतः ॥ ३७ ॥
सत्कृतं नारदमुनिं कृतासनपरिग्रहम् ।
विनयावनतो भूत्वा पप्रच्छ दनुजाधिपः ॥ ३८ ॥
कुत आगम्यते ब्रह्मन् किमपूर्वं विलोकितम् ।
पवित्रीकृतमस्माकं भवनं मुनिसत्तम ॥ ३९ ॥
याताः कृतार्थास्तु वयं दर्शनेन तवाधुना ।
किमागमनकृत्यं ते वद सर्वं करोम्यहम् ॥ ४० ॥

**नारद उवाच ।**

श्रुत्वा चण्डासुरवचो नारदः प्राह दानवम् ।
शूरोऽसि कृतविद्योऽसि शिवभक्तोऽसि दानव ॥ ४१ ॥

---

आये हैं। अब हमारे परमरक्षक, गतिदायक आप ही हैं ॥ ३३ ॥ ब्रह्माने कहा—हे देवश्रेष्ठो, आपके हृदयोंकी पीड़ा जानता हूँ। श्लेष्मान्तक वनके पूर्वभागमें रक्तचन्दनवन है। उसमें वृक्षस्थित देवीकी शरण तुम लोग लो। (ब्रह्माके इस उत्तरपर) देवता ब्रह्माजीको प्रणाम करके रक्तचन्दन वनको गये ॥ ३४-३५ ॥ ज्योंही देवगण उस वनको जाने लगे त्योंही नारदजी सब देवोंको छोड़कर चण्डासुरके नगरको गये ॥ ३६ ॥ नारदजीको आया देखकर दैत्यपतिने आसन छोड़कर पूजापात्र लेकर नारदजीका पूजन किया तथा आसन आदिपर विभूषित किया। ततः विनययुक्त उस दैत्येशने पूछा—॥ ३७-३८ ॥ हे नारदजी, आप कहाँसे आये हैं? क्या अपूर्व वस्तु (मार्गमें) देखी? हे मुने, आपने मेरा आश्रम पवित्र किया है। अधुना हम आपके दर्शनसे कृतार्थ हैं। आप आगमनकार्यको कहें—मैं सब कार्य कर दूँगा। चण्डके वचन श्रवणकर नारदजी बोले—हे दानव, तुम शूर हो, कृतविद्य हो तथा शिवभक्त हो ॥ ३९-४१ ॥ तुमने देवोंको वश

